बन्दर, छाग, बिलाव, काक, गौ, मेष, पक्षी, कृमि ॥ ४८ ॥ मछली, कछुए, सुअर, मृग, सुसे, तोते, मैना, वृक्षादि और अजगर सर्प इत्यादि नाना-प्रकारके प्राणियोंमें ॥ ४९ ॥ दिन दिन जन्म लेताहूं, इस प्रकार क्लेश भोगते वह एक दिनको सौ वर्षकी समान अनुभव करने लगे ॥ १५० ॥ इस भांति नानाप्रकारकी कुयोनियोंमें जन्म ग्रहण करके दुःख भोगते भोगते पूरे सौ वर्ष बीतगये। फिर देखा कि, मानो किसी समय वह पुनर्वार अपने कुलमें जन्म लेकर राजा हुए हैं ॥ ५१ ॥ वह वहां वास करते हुए किसी समय जुआ खेलनेमें राज्य, स्त्री और पुत्रको हारकर अकेले वनमें गये हैं ॥ ५२ ॥ वहां देखा कि, एक भयंकर सिंह शरभके सहित मुख फैलाये उनको भक्षण करनेके लिये आरहा है ॥ ५३ ॥ फिर उसके द्वारा भक्षित होकर " हा

मत्स्यं कूर्मं वराहं च श्वाविधं कुक्कुटं शुकम् ॥ शारिकां स्थावरांश्चैव सर्पमन्यांश्च देहिनः ॥ ४९ ॥ दिवसे दिवसे जन्म प्राणिनः प्राणि-नस्सदा ॥ अपश्यद्दुःखसन्तप्तो दिनं वर्षशतं तथा ॥१५०॥ एवं वर्षशतं पूर्णं गतं तत्र कुयोनिषु ॥ अपश्यच्च कदाचित्स राजा तत्स्वकुलो-द्भवम् ॥ ५१ ॥ तत्र स्थितस्य तस्यापि राज्यं द्यूतेन हारितम् ॥ भार्या हृता च पुत्रश्च स चैकाकी वनं गतः ॥ ५२ ॥ तत्रापश्यत्स सिंहं वै व्यादितास्यं भयावहम् ॥ बिभक्षयिषुमायांतं शरभेण समान्वितम् ॥ ५३ ॥ पुनश्च भक्षितः सोऽपि भार्यां शोचितुमुद्यतः ॥ हा शैव्ये क्व गतास्यद्य मामिहापास्य दुःखितम् ॥ ५४ ॥ अपश्यत्पुनरेवापि भार्यां स्वां हतपुत्रकाम् ॥ त्रायस्व त्वं हरिश्चंद्र किं द्यूतेन तव प्रभो ॥ ५५ ॥ पुत्रस्ते शोच्यतां प्राप्तो भार्यया शैव्यया सह ॥ स नापश्यत्पुनरपि धावमानः पुनः पुनः ॥ ५६ ॥ अथापश्यत्पु-नरपि स्वर्गस्थः स नराधिपः ॥ नीयते मुक्तकेशी सा दीना विवसना बलात् ॥ ५७ ॥

शैव्ये ! इस दुःखित मनुष्यको छोडकर तुम कहां जातीहो ?" इत्यादि प्रकारसे शोक करते करते ज्योंही उद्यत हुए ॥ ५४ ॥ उसी समय देखा, मानो रानी शैव्या पुत्रके सहित हा महाराज हरिश्चन्द्र ! हमारी रक्षा करो । हे प्रभो ! आपका जुआ खेलनेसे क्या प्रयोजन है ॥ ५५ ॥ देखो, तुम्हारी भार्या शैव्या अपने पुत्रके सहित कैसी शोचनीय दशाको प्राप्त हुई है। इत्यादि प्रकारसे विलाप करती है, तब वह मानो वारंवार इधर उधरको दौडे, किन्तु फिर उसको नहीं देखा ॥ ५६ ॥ राजा हरिश्चन्द्रने फिर देखा कि, वह स्वर्गमें वास करते हैं वहां वास करते करते उन्होंने देखा कि, मानो

दीन, वस्त्रहीन और खुले केश रानी शैब्या किसी पुरुषके द्वारा बलपूर्वक हरी जाकर ॥ ५७ ॥ "हा महाराज ! रक्षा करो, हा महाराज ! रक्षा करो" कहकर निरन्तर चिल्लाती है । उन्होंने फिर देखा कि, मानो यमदूत यमराजके शासनमें ॥५८॥ आकाशमार्गमें स्थित हुए 'हे राजन् ! यमराजको आपके निमित्त विश्वामित्रजीने सूचना दी है, अत एव आप इस स्थानमें आइये' यह कहकर महाशब्द करते हैं ॥ ५९ ॥ उन्होंने फिर देखा कि, यह बात कहकर मानो यमके अनुचर मुझे नागपाशमें दृढरीतिसे बांधकर लेचले हैं, और यमराज यह विश्वामित्रका चरित्र कीर्तन करते हैं ॥ १६० ॥ यद्यपि महाराज हरिश्चन्द्र इस भाँति नाना प्रकारकी यंत्रणा भोगते थे, किन्तु तो भी उनके मनमें कोई अधर्मजनित विकार उपस्थित नहीं हुआ । इस

हाहा वाक्यं प्रमुंचन्ती त्रायस्वेत्यसकृत्स्वना ॥ अथापश्यत्पुनस्तत्र धर्मराजस्य शासनात् ॥५८॥ आक्रन्दन्त्यन्तरिक्षस्था आगच्छेह नराधिप ॥ विश्वामित्रेण विज्ञप्तो यमो राजंस्तवार्थतः ॥ ५९ ॥ इत्युक्त्वा सर्पपाशैस्तु नीयते बलवाद्विभुः ॥ श्राद्धदेवेन कथितं विश्वामित्रस्य चेष्टितम् ॥ १६० ॥ तत्रापि तस्य विकृतिर्नाधर्मोत्था व्यवर्द्धत ॥ एताः सर्वा दशास्तस्य याः स्वप्ने सम्प्रदर्शिताः ॥ ६१ ॥ सर्वास्तास्तेन सम्भुक्ता यावद्वर्षाणि द्वादश ॥ अतीते द्वादशे वर्षे नीयमानो भटैर्बलात् ॥ ६२ ॥ यमं सोऽपश्यदाकारादुवाच च नराधिपम् ॥ विश्वामित्रस्य कोपोऽयं दुर्निवार्यो महात्मनः ॥ ६३ ॥ पुत्रस्य ते मृत्युमपि प्रदास्यति स कौशिकः ॥ गच्छ त्वं मानुषं लोकं दुःखशेषं च भुंक्ष्व वै ॥ गतस्य तत्र राजेन्द्र श्रेयस्तव भविष्यति ॥ ६४ ॥ व्यतीते द्वादशे वर्षे दुःखस्यान्ते नराधिपः ॥ अन्तरिक्षाच्च पतितो यमदूतैः प्रणोदितः ॥ ६५ ॥

भाँति अनेक प्रकारकी दशा जो जो उनको स्वप्नमें दिखाई दी थीं ॥ ६१ ॥ जो इस बारह वर्षके समयतक निरन्तर वहीं उन्होंने भोग की थीं । बारह वर्ष बीतनेपर जब वह यमदूतोंके द्वारा बलपूर्वक लाये गये ॥ ६२ ॥ तब उन्होंने यमराजका दर्शन किया, यमराजने उनसे कहा—हे महाराज ! यह महात्मा विश्वामित्रजीके दुर्निवार्य कोपका फल है ॥ ६३ ॥ अधिक क्या ? वह कौशिक मुनि आपके पुत्रकी भी मृत्यु संघटित करावेंगे । अत एव आप मनुष्यलोकमें जाकर शेष दुःख भोग कीजिये । हे राजन् ! वहां जानेसे तुम्हारा कल्याण होगा ॥ ६४ ॥ वहां बारह वर्ष बीतनेपर दुःखका अन्त

होगा यमराजके इस प्रकार कहनेपर यमदूतोंने उनको आकाशसे गिरा दिया ॥ ६५ ॥ वह यमलोकसे गिरतेही भय और भ्रमवशतः हठात् जाग गये और मनमें चिन्ता करने लगे कि, हाय ! घावमें नमक लगनेकी समान यह और क्या हुआ ? ॥ ६६ ॥ स्वप्नमें जिस प्रकार महादुःख देखे हैं; उनकी तो सीमा नहीं हैं, मैंने जो स्वप्नमें देखा, तो क्या बारह वर्ष बीतगये हैं ? ॥ ६७ ॥ यह कह भ्रमवशतः निकटके चाण्डालोंसे पूछा उनमें किसीने कहा " नहीं तुम्हारे बारह वर्ष नहीं बीते हैं " किसीने कहा " बीतसकते हैं " ॥ ६८ ॥ तब राजा हरिश्चन्द्र उनके यह वचन सुन अत्यन्त दुःखित चित्तसे देवताओंकी शरण हुए और कहने लगे कि, हे देवताओ ! आप मेरी शैब्या और बालकका मंगल कीजिये ॥ ६९ ॥ सर्वप्रधान धर्मको नमस्कार

पतितो यमलोकाच्च विबुद्धो भयसंभ्रमात् ॥ अहो कष्टमिति ध्यात्वा क्षते क्षारावसेचनम् ॥ ६६ ॥ स्वप्ने दुःखं महद्दृष्टं यस्यान्तो नोपलभ्यते ॥ स्वप्ने दृष्ट मया यत्तु किन्तु मे द्वादशीः समाः ॥ ६७ ॥ गतेत्यपृच्छत्तत्रस्थान्पुल्कसांस्तु स संभ्रमात् ॥ नेत्यूचुः केचित्तत्रस्था एवमेवापरेऽब्रुवन् ॥ ६८ ॥ श्रुत्वा दुःखी तदा राजा देवाञ्शरणमीयिवान् ॥ स्वस्ति कुर्वन्तु मे देवाः शैब्यायाः बालकस्य च ॥ ६९ ॥ नमो धर्माय महते नमः कृष्णाय वेधसे ॥ परावराय शुद्धाय पुराणायाव्ययाय च ॥ १७० ॥ नमो बृहस्पते तुभ्यं नमस्ते वासवाय च ॥ एवमुक्त्वा स राजा तु युक्तः पुल्कसकर्माणि ॥ ७१ ॥ शवानां मूल्यकरणे पुनर्नष्टस्मृतिर्यथा ॥ मलिनो जटिलः कृष्णो लगुडी विह्वलो नृपः ॥ ७२ ॥ नैव पुत्रो न भार्या तु तस्य वै स्मृतिगोचरे ॥ नष्टोत्साहो राज्यनाशाच्छ्मशाने निवसंस्तदा ॥ ७३ ॥ अथाजगाम स्वसुतं मृतमादाय लापिनी ॥ भार्या तस्य नरेन्द्रस्य सर्पदष्टं हि बालकम् ॥ ७४ ॥

है । विधातास्वरूप कृष्णको नमस्कार है जो सबसे श्रेष्ठ पवित्र और अव्यय हैं, उन पुराण पुरुषको नमस्कार है ॥ ७० ॥ हे बृहस्पते ! तुमको नमस्कार है । हे वासव ! तुमको नमस्कार । इस प्रकार कहकर राजा हरिश्चन्द्र फिर चाण्डालके कायरूप ॥ ७१ ॥ शवमूल्यनिर्द्धारणमें निरत हुए और फिर उसी प्रकार नष्टस्मृति, मालिनवेषी, जटाधारी, कृष्णवर्ण, लकुटधारी और विह्वल होगये ॥ ७२ ॥ तब भार्या वा पुत्र कोई भी उनके स्मृतिगोचर न हुआ, क्योंकि वह उस समय राज्य नष्ट होनेके कारण उत्साहहीन हो श्मशानमें वास करतेथे ॥ ७३ ॥ इसी अवसरमें उन नरेन्द्रकी भार्या अपने पुत्रको जो

कि सर्पके डसनेसे मरगयाथा जलानेके लिये उसी श्मशानमें रोती हुई लेआई ॥ ७४ ॥ वह स्त्री जो कि अत्यन्त कृश वदन, महादुःखी विमना और जिसके शिरमें धूरि भररहीथी, वारंवार हा वत्स ! हा पुत्र ! हा शिशो ! कहकर रुदन करतीथी ॥ ७५ ॥ राजपत्नी बोली--हे राजन् ! एक बार देखो, आप पृथ्वीके चन्द्रमाकी समान जिस बालकको पहिले खिलाते हुए देखते थे, हाय ! आज आपके उसी बालकने सर्पसे डसनेसे प्राणत्याग किया है ॥ ७६ ॥ राजा हरिश्चन्द्र रानीकी यह विलापध्वनि सुनकर " जान पडता है, इसी स्थानमें मृतक वस्त्र मिलेगा " यह विचार शीघ्रतासहित वहां गये ॥ ७७ ॥ बहुत समयके प्रवाससे सन्तप्त हुई मानो फिरही प्रगट हुईके समान उस रोती हुई अबला भार्याको नहीं पहिचान

हा वत्स हा पुत्र शिशो इत्थं वै वदती मुहुः ॥ कृशा विवर्णा विमनाः पांसुध्वस्तशिरोरुहा ॥७५॥ राजपत्न्युवाच ॥ हा राजन्नद्य बालं त्वं पश्यसीमं महीतले ॥ रममाणं पुरा दृष्टं दष्ट पुष्टाहिना मृतम् ॥ ७६॥ तस्या विलापशब्दं तमाकर्ण्य स नराधिपः ॥ जगाम त्वरितोऽत्रेति भविता मृतकम्बलः ॥ ७७ ॥ स तां रोरूयतीं भार्यां नाभ्यजानात्तु पार्थिवः ॥ चिरप्रवाससन्तप्तां पुनर्जातामिवाबलाम् ॥ ७८ ॥ सापि तं चारुकेशान्तं पुरा दृष्ट्वा जटालकम् ॥ नाभ्यजानान्नृपसुता शुष्कवृक्षोपमं नृपम् ॥ ७९ ॥ सोऽपि कृष्णपटे बालं दृष्ट्वाशीविषपीडितम् ॥ नरेन्द्रलक्षणोपेतं चिन्तामाप नरेश्वरः ॥ १८० ॥ तस्यास्यं चंद्रबिंबाभं सुभ्रु रम्यं समुन्नसम् ॥ नीलाः केशाः कुंचिताश्च समा दीर्घास्तरंगिताः ॥ ८१ ॥ राजीवनेत्रयुगुलो बिंबोष्ठपुटसंवृतः ॥ चतुर्दंष्ट्रश्चतुःकिष्कुर्दीर्घास्यो दीर्घबाहुकः ॥ ८२ ॥ चतुर्लेखः करो मत्स्ययवयुक्चैकपर्वतः ॥ शिरालुपादो गंभीरः सूक्ष्मत्वक् त्रिवलीधरः ॥ ८३ ॥

सके ॥ ७८ ॥ नृपसुता शैब्याने भी राजाको पहिले मनोहर केशयुक्त देखा था, इस कारण जटिल और सूखे वृक्षकी समान उन राजाके पहिचाननेमें समर्थ नहीं हुई ॥ ७९ ॥ तब राजा हरिश्चन्द्र सर्पके विषसे पीडित बालकको काले वस्त्रमें लिपटा हुआ राजलक्षणयुक्त देखकर चिन्ता करने लगे ॥ १८० ॥ जिसका मुख चंद्रमाकी समान, सुन्दर भौं, ऊंची नासिका, नीले घूंघरवाले बाल, समान और दीर्घ तरंगोंवाले ॥ ८१ ॥ कमलकेसे दोनों ओष्ठ, चार डाढैं, शोभायमान दीर्घमुख, और बडी भुजा ॥ ८२ ॥ हाथमें मत्स्य, यवयुक्त और पर्वतकी रेखा है, गलेके पीछेकी नाडी और चरण गंभीर पतली त्वचा और उदर कंठमें

त्रिवली रेखा देख पडती है ॥ ८३ ॥ हा ! इस बालकने किस राजकुलमें जन्म ग्रहण किया है, दुरात्मा कालने इसकी कैसी दशा करदी है ॥ ८४ ॥ अनन्तर माताकी गोदीमें सोयेहुए उस बालकको भली भांति देखनेसे फिर उस पद्मपलाशलोचन रोहिताश्वको स्मरण किया ॥ ८५ ॥ तब वह सोचने लगे कि, " यदि दुरात्मा कालने अपने वशीभूत न किया हो तो मेरा वह रोहिताश्वभी इतनेही दिनोंका हुआ होगा और यही वयोवस्था प्राप्त हुई होगी॥८६॥ इधर राजपत्नी बोली—हा वत्स ! किस पापकी अनिष्ट चिन्ताके कारण यह असीम घोर महादुःख उपस्थित हुआ ॥ ८७ ॥ हा नाथ ! हा राजन् ! इस

अहो कष्टं नरेन्द्रस्य कस्याप्येष कुले शिशुः ॥ जातो नीतः कृतान्तेन कामप्याशां दुरात्मना ॥ ८४ ॥ एवं दृष्ट्वा हि तं बालं मातुरुत्सङ्ग-शायिनम् ॥ स्मृतिमभ्यागतो बालो रोहिताश्वोऽब्जलोचनः ॥ ८५ ॥ सोप्येतामेव मे वत्सो वयोऽवस्थामुपागतः ॥ नीतो यदि न घोरेण कृतान्तेनात्मनो वशम् ॥ ८६ ॥ राजपत्न्युवाच ॥ हा वत्स कस्य पापस्य अपध्यानादिदं महत् ॥ दुःखमापतितं घोरं यस्यान्तो नोपल-भ्यते ॥ ८७ ॥ हा नाथ राजन्भवता मामनाश्वास्य दुःखिताम् ॥ क्वापि सन्तिष्ठता स्थाने विश्रब्धं स्थीयते कथम् ॥ ८८ ॥ राज्य-नाशः सुहृत्त्यागो भार्यातनयविक्रयः ॥ हरिश्चन्द्रस्य राजर्षेः किं विधे न कृतं त्वया ॥ ८९ ॥ इति तस्या वचः श्रुत्वा राजा स्वस्था-नतश्च्युतः ॥ प्रत्यभिज्ञाय दयितां पुत्रं च निधनं गतम् ॥ १९० ॥ कैषा नाम गृहे युक्ता मम योषिद्वरा भवेत् ॥ बालश्च स मृतः कः स्यादिति राजा विचारयन् ॥ ९१ ॥ कष्टं शैब्येयमेषा हि स बालोऽयमितीरयन् ॥ रुरोद दुःखसन्तप्तो मूर्च्छामभिजगाम च ॥ ९२ ॥

दुःखिनीको आश्रय न देकर निष्ठुर चित्तसे कहां किस प्रकार वास करतेहो ॥ ८८ ॥ एक तो राज्यनाश इसपरभी बंधुवियोग और फिर भार्या तथा पुत्रका विकना, हा विधाता ! तैंने राजर्षि हरिश्चन्द्रका क्या सर्वनाश नहीं किया ॥ ८९ ॥ राजा उसका यह वचन सुन, स्त्री और मृतक पुत्रको पहिचान स्वस्था-नसे निपतित हुए ॥ १९० ॥ यह किसकी स्त्री है क्या यह मेरी भार्या है ? और यह मृतक बालक कौन है ? इस प्रकार राजा विचारने लगे और व्याकुल हुए ॥ ९१ ॥ " हाय ! क्या कष्ट है ? यही वह शैब्या और यही तो वह बालक है " इस प्रकार कहते कहते अत्यन्त दुःखसे सन्तप्त हो रुदन करने लगे

और मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिरपडे ॥ ९२ ॥ रानी शैब्या भी इस प्रकार अवस्थान्तर प्राप्त राजाको पाहिचानकर मूर्च्छित हुई एवं आर्त्त और निश्चेष्ट होकर पृथ्वीमें गिरगई ॥ ९३ ॥ फिर कुछ समयके पीछे राजा हरिश्चन्द्र और रानी शैब्या दोनों चैतन्य होकर शोकभारसे पीडित हो अत्यन्त विलाप करने लगे ॥ ९४ ॥ राजा बोले--हे वत्स ! तुम्हारे वह सुन्दरनेत्र, दोनों भौं, नासिका और अलकोंसे शोभायमान सुकुमार वदनको इस प्रकार मलिन देखकर मेरा हृदय क्यों विदीर्ण नहीं होता ? ॥ ९५ ॥ हा ! मधुर स्वरसे " तात ! तात ! " कहता हुआ मेरे निकट अब कौन आवेगा ? और अब मैं किसको स्नेहसहित गोदीमें लेकर " वत्स ! वत्स ! " कहता हुआ पुकारूंगा ? ॥ ९६ ॥ अब किसकी जानुमें लगी हुई धूरिसे मेरा दुपट्टा और अंग

सा च तं प्रत्यभिज्ञाय तामवस्थामुपागतम् ॥ मूर्च्छिता निपपातार्ता निश्चेष्टा धरणीतले ॥ ९३ ॥ चेतः संप्राप्य राजेन्द्रो राजपत्नी च तौ समम् ॥ विलेपतुः सुसन्तप्तौ शोकभारातिपीडितौ ॥९४॥ राजोवाच ॥ हा वत्स सुकुमारं ते स्वक्षिभ्रूनासिकालकम् ॥ पश्यतो मे मुखं दीनं हृदयं किं न दीर्यते ॥९५॥ तात तातेति मधुरं ब्रुवाणं स्वयमागतम् ॥ उपगुह्य वदिष्ये कं वत्स वत्सेति सौहृदात् ॥ ९६ ॥ कस्य जानुप्रणीतेन पिङ्गेन क्षितिरेणुना ॥ ममोत्तरीयमुत्सङ्गं तथाङ्गं मलमेष्यति ॥९७॥ अङ्गप्रत्यङ्गसम्भूतो मनोहृदयनन्दनः ॥ मया कुपित्रा हा वत्स विक्रीतो येन वस्तुवत् ॥९८॥ हृत्वा राज्यमशेषं मे सबांधवधनं महत् ॥ दैवाहिना नृशंसेन दष्टो मे तनयस्ततः ॥९९॥ अहं दैवाहिदष्टस्य पुत्रस्याननपङ्कजम् ॥ निरीक्षन्नपि घोरेण विषेणान्धीकृतोऽधुना ॥२००॥ एवमुक्त्वा तमादाय बालकं बाष्पगद्गदः ॥ परिष्वज्य च निश्चेष्टो मूर्च्छया निपपात ह ॥१॥ राजपत्न्युवाच ॥ अयं स पुरुषव्याघ्रः स्वरेणैवोपलक्ष्यते ॥विद्वज्जनमनश्चन्द्रो हरिश्चन्द्रो न संशयः॥२॥

मैला होगा ? ॥ ९७ ॥ हाय ! तुम मेरे अंग प्रत्यंगसे उत्पन्न तथा मन और हृदयके आनन्दजनक होकर भी इस कुपिताने तुमको सामान्य वस्तुकी समान बेचा था ॥ ९८ ॥ हाय ! दैवरूपी दुष्ट सर्पने मेरा महत् राज्य, साधन और धन समस्तही हरण करके अन्तमें तुम सरीखे पुत्रको भी डसा ॥ ९९ ॥ हाय ! दैवरूपी सर्पके डसे इस पुत्रका मुखकमल देखने देखते मैं भी अब भयंकर विषसे अंधा हुआ हूं ॥ २०० ॥ राजाने बाष्पगद्गद स्वरसे इस प्रकार कह; उस बालकको ग्रहण कर गोदीमें लेलिया और तत्काल मूर्च्छासे चेष्टाहीन हो पृथ्वीमें गिरगये ॥ १ ॥ राजपत्नी बोली--स्वरके द्वारा जानाजाता है कि

यही वह पुरुषसिंह विद्वज्जनोंके मन खिलानेको चन्द्रमा राजा हरिश्चन्द्र हैं इसमें सन्देह नहीं ॥ २ ॥ उनकेही समान इनकी भी नासिका ऊंची और अग्रभागमें अधोमुख हुई हे उन ख्यातकीर्त्ति महात्माके समान इनके दांतोंकी पंक्तिभी मुकुल ( कली ) की सदृश है ॥ ३ ॥ किन्तु वह राजा हरिश्चन्द्र आज श्मशानमें क्यों उपस्थित है, यह कह रानी शैब्या पुत्रशोकको त्याग मूर्च्छित अवस्थामें पडेहुए पतिको देखनेलगी ॥ ४ ॥ उस दुबले अंगवाली दीनवदन आश्चर्ययुक्त हुई राजमहिषी शैब्याने स्वामी और पुत्रजनित मनकी पीडासे पीडित हो इधर उधर देखते देखते स्वामीका वह निन्दनीय चाण्डाल दण्ड देखा ॥ ५ ॥ " मैं चाण्डालकी पत्नी हुई" कहकर वह दीर्घनेत्रवाली रानी मोहको प्राप्त हुई फिर धीरे धीरे चैतन्यता लाभ

तथास्य नासका तुङ्गा अग्रतोऽधोमुखं गता ॥ दन्ताश्च मुकुलप्रख्याः ख्यातकीर्त्तेर्महात्मनः ॥ ३ ॥ श्मशानमागतः कस्माद्वैष स नरेश्वरः ॥ अपहाय पुत्रशोकं सापश्यत्पतितं धतिम् ॥ ४ ॥ प्रहृष्टा विस्मिता दीना भर्तृपुत्राधिपीडिता ॥ वीक्षन्ती सा ततोऽपश्यद्भर्तृदण्डं जुगुप्सितम् ॥ ५ ॥ श्वपाकार्हं मनो मोहं जगामायतलोचना ॥ प्राप्य चेतश्च शनकैः सगद्गदमभाषत ॥ ६ ॥ धिक्त्वां दैवात्यकरुणं निर्मर्यादं जुगुप्सितम् ॥ येनायममरप्रख्यो नीतो राजा श्वपाकताम् ॥ ७ ॥ राज्यनाशं सुहृत्त्यागं भार्यातनयविक्रयम् ॥ प्रापयित्वापि नो मुक्तश्चण्डालोऽयं कृतो नृपः ॥ ८ ॥ हा राजञ्ज्ञातसन्तापामित्थं मां धरणीतलात् ॥ उत्थाप्य नाद्य पर्यङ्कमारोहेति किमुच्यते ॥ ९ ॥ नाद्य पश्यामि ते च्छत्रं शृङ्गारमथवा पुनः ॥ चामरं व्यजनं चापि कोऽयं विधिविपर्ययः ॥ २१० ॥ यस्याग्रे व्रजतः पूर्वं राजानो भृत्यतां गताः ॥ स्वोत्तरीयैरकुर्वन्त नीरजस्कं महीतलम् ॥ ११ ॥

करके गद्गद स्वरसे कहने लगी ॥ ६ ॥ रे नृशंस ! मर्यादहीन ! निन्दितदैव ! तुझको धिक्कार है तैंने इन देवताकी समान अमरपतिको चाण्डालपना दिया है ॥ ७ ॥ राज्यनाश, सुहृत्त्याग, भार्या और पुत्रको बिकवाकर भी शान्त नहीं हुआ, अब चाण्डालपनेको प्राप्त कराया है ॥ ८ ॥ हा राजन् ! इस प्रकार सन्तापमें पडीहुई मुझको पृथ्वीसे उठाकर आज ' पलँगपर बैठो' क्यों नहीं कहते ? ॥ ९ ॥ हाय ! आज आपका वह छत्र वा शृंगार क्यों नहीं दिखाई देता ? आज आपका वह चामर कहां है ? वह पंखा कहां है ? हाय ! दैवकी क्याही विपरीतता है ॥ २१० ॥ पहिले जिनके

गमनकालमें राजा लोग भृत्यके समान अपने दुपट्टेसे पृथ्वीकी धूरि हटाते थे, वहीं यह राजा हरिश्चन्द्र आज असह्य दुःखसे पीडित हो ऐसे भयंकर अपवित्र श्मशानमें अकेले विचरण करते हैं ॥ ११ ॥ जहां मृतकोंके कपालोंसे मिले हुये घट और छोटे घडोंसे चारों दिशा परिपूर्ण हुई हैं, मृतकोंके निर्माल्य सूत्रके भीतर बहुतसे केश पडे रहनेसे जो अत्यन्त दारुण हुआ है ॥ १२ ॥ मृतकोंके देहसे टपकती हुई वसा और बहुत सारे सूखे काष्ठसे जिसकी चारों दिशा व्याप्त हैं, भस्म, अंगार, अर्द्धदग्ध अस्थि और मज्जा इन सबके होनेसे जो अत्यन्त भयंकर हुआ है ॥ १३ ॥ छोटे छोटे पक्षी, गृध्र और गोमायुके शब्दको सुन जिस स्थानसे भागते हैं । चिताके उठते हुए धुएंसे जिसकी दिशा विदिशा नीली होगई हैं ॥ १४ ॥ और निशाचरगण मांसके भक्षण

सोऽयं कपालसंलग्नघटीघटनिरन्तरे ॥ मृतनिर्माल्यसूत्रान्तर्गूढकेशे सुदारुणे ॥ १२ ॥ वसानिष्यन्दसंशुष्कमहीपुटकमण्डिते ॥ भस्माङ्गारार्द्धदग्धास्थिमज्जासंघट्टभीषणे ॥ १३ ॥ गृध्रगोमायुनादार्त्तनष्टक्षुद्रविहंगमे ॥ चिताधूमायितरुचा नीलीकृतदिगन्तरे ॥ १४ ॥ कुणपास्वादनमुदा संप्रहृष्टनिशाचरे ॥ चरत्यमेध्ये राजेन्द्रः श्मशाने दुःखपीडितः ॥ १५ ॥ एवमुक्त्वा समाश्लिष्य कण्ठं राज्ञो नृपात्मजा ॥ कष्टशोकशताधारा विललापार्त्तया गिरा ॥ १६ ॥ राजपत्न्युवाच ॥ राजन्स्वप्नोऽथ तथ्यं वा यदेतन्मन्यते भवान् ॥ तत्कथ्यतां महाभाग मनो वै मुह्यते मम ॥ १७ ॥ यद्येतदेवं धर्मज्ञ नास्ति धर्मे सहायता ॥ तथैव विप्रदेवादिपूजने पालने भुवः ॥ १८ ॥ नास्ति धर्मः कुतः सत्यमार्जवं चानृशंसता ॥ यत्र त्वं धर्मपरमः स्वराज्यादवरोपितः ॥ १९ ॥

करनेसे आनन्दित होकर जिसमें इधर उधर भ्रमण करते हैं; उसी स्थानमें वह राजेन्द्र हरिश्चन्द्र दुःखसे पीडित हो अकेले विचरते हैं ॥ १५ ॥ नृपसुता शैब्या इस प्रकार कह, राजाके कंठसे लिपट कष्ट और सैकडों शोकका आधारस्वरूप हो आर्त्त वचनोंसे विलाप करने लगी ॥ १६ ॥ राजपत्नीने कहा—हे राजन् ! जो देखती हूं, यह क्या स्वप्न है वा सत्य ? आपको जो ज्ञात हो सो कहिये । हे महाभाग ! मैं तो मोहसे विचारशक्तिहीन हुई हूं ॥ १७ ॥ हे धर्मज्ञ ! यदि यह सत्य हो, तब धर्मकी तो सहायता नहीं, तथा देवता और ब्राह्मणके पूजनसे भी फल नहीं अथवा पृथ्वीका पालन करनेसेही क्या फल है ॥ १८ ॥ अत एव धर्म नहीं, सत्य नहीं, सरलता नहीं और सभ्यताकी तो बातही नहीं है, क्योंकि केवलमात्र धर्मही आपका परम बल है, किन्तु

तो भी अपने राज्यसे च्युत हुए ॥ १९ ॥ राजनन्दिनी शैब्याके यह वचन सुनकर राजाने उष्ण श्वास छोड अपने चाण्डालपनेके प्राप्त होनेका यथावत् वृत्तान्त गद्गद स्वरसे कहा ॥ २२० ॥ तब रानी शैब्याने भी उनका वृत्तान्त सुनकर दुःखितचित्तसे बहुत देरतक रोदन किया और लम्बी श्वास लेकर जिस प्रकार रोहिताश्वकी मृत्यु हुई थी, वह सब वृत्तान्त उनसे आनुपूर्विक निवेदन किया ॥ २१ ॥ राजा हरिश्चन्द्र रानी शैब्याके यह वचन सुनकर पृथ्वीमें गिरगये और मरेहुए पुत्रका मुख जीभसे चाटने लगे ॥ २२ ॥ राजा बोले—हम दोनों कृपण पुत्रके लोभी यमसे भिक्षा मांगें. अब शीघ्र जहां प्रिय पुत्र गया है. वहां चलैं ॥ २३ ॥ हे प्रिये ! अब बहुत कालतक क्लेश सहनेकी इच्छा नहीं करता, किन्तु हे तन्वङ्गी ! देखो, मैं ऐसा मंदभाग्य हूं कि, मेरी; आत्मा मेरे

इति तस्या वचः श्रुत्वा निःश्वस्योष्णं सगद्गदम् ॥ कथयामास तन्वंग्या यथा प्राप्ता श्वपाकता ॥ २२० ॥ रुदित्वा सापि सुचिरं निःश्वस्योष्णं च दुःखिता ॥ स्वपुत्रमरणं भीरुर्यथा वृत्तं न्यवेदयत् ॥ २१ ॥ श्रुत्वा राजा तदा वाक्यं निपपात महीतले ॥ मृतस्य पुत्रस्य तदा जिह्वया लेलिहन्मुखम् ॥ २२ ॥ राजोवाच ॥ यमस्य भिक्षां याचावः कृपणौ पुत्रगर्द्धिनौ ॥ तस्माच्छीघ्रं व्रजावोऽद्य पुत्रो यत्र प्रियो गतः ॥ २३ ॥ प्रिये न रोचये दीर्घं कालं क्लेशमुपासितुम् ॥ नात्मा यत्तश्च तन्वङ्गि पश्य मे मन्दभाग्यताम् ॥ २४ ॥ चण्डालेनाननुज्ञातः प्रवेक्ष्ये ज्वलनं यदि ॥ चाण्डालदासतां यास्ये पुनरप्यन्यजन्मनि ॥ २५ ॥ नरके च पतिष्यामि कीटकः कृमिभोजनः ॥ वैतरण्यां महापूयवसासृक्स्नायुपिच्छिले ॥ २६ ॥ असिपत्रवने प्राप्य छेदं प्राप्स्यामि दारुणम् ॥ तापं प्राप्स्यामि वा प्राप्य महारौरवरौरवौ ॥ २७ ॥ मग्नस्य दुःखजलधौ पारः प्राणवियोजनम् ॥ एकोऽपि बालको योऽयमासीद्वंशकरः सुतः ॥ २८ ॥

अधीन नहीं है ॥ २४ ॥ यदि विना चाण्डालकी आज्ञाके अग्निमें प्रवेश करूं, तो फिर दूसरे जन्ममें भी चाण्डालका दास होना पडेगा ॥२५॥ अथवा कृमि खानेवाला कीडा होकर नरकमें गिरना होगा वा वैतरणीमें, या पीव, वसा, रक्त और नसोंकी चिकनाईसे युक्त नरकमें यंत्रणा भोगनी पडेगी ॥ २६ ॥ ॥२६॥
अथवा असिपत्र वनमें जाकर दारुण छेदन करनेकी यंत्रणा भोग करूंगा । या महारौरव वा रौरव नरकमें दुःसह तापको प्राप्त हूंगा ॥ २७ ॥ जो दुःखरूपी समुद्रमें डूबता हो, केवलमात्र प्राणत्यागही उसकी पार भूमि है । देखो मेरा जो एक बालक वंशका बढानेवाला था ॥ २८ ॥

वह भी बलवान् दैवरूपी जलमें डूब गया । इधर असीम दुर्गति भोग है, पराधीन होनेके कारण प्राण भी कैसे त्यागूं ? ॥ २९ ॥ अथवा आर्त्तपुरुषको पापके प्रति क्या देखना है ? पुत्रवियोगमें जिस प्रकार असह्य दुःख है, तिर्यग्योनिमें, असिपत्र वनमें ॥ २३० ॥ वा वैतरणीमें भी वैसा दुःख नहीं है, अत एव मैं पुत्रदेहके संग जलती हुई अग्निमें ॥ ३१ ॥ गिरूंगा । हे तन्वङ्गी ! मैंने तुम्हारे निकट जो अन्याय आचरण किया है, वह सब क्षमा करो हे शुचिस्मिते ! तुम मेरी आज्ञासे उसी ब्राह्मणके घर चलीजाओ ॥ ३२ ॥ हे तन्वङ्गी ! मैं जो कहता हूं, सो आदरयुक्त मनसे सुनो यदि मैंने दान किया

मम दैवाम्बुवेगेन मग्नः सोऽपि बलीयसा ॥ कथं प्राणान्विमुंचामि परायत्तोऽस्मि दुर्गतः ॥२९॥ अथवा नार्तिना क्लिष्टो नरः पापमवेक्षते ॥ तिर्यक्त्वेनास्ति तद्दुःखं नासिपत्रवने तथा ॥ २३० ॥ वैतरण्यां कुतस्ताहग्याहशं पुत्रविप्लवे ॥ सोऽहं सुतशरीरेण दीप्यमाने हुताशने ॥ ३१ ॥ निपतिष्यामि तन्वङ्गि क्षन्तव्यं कुकृतं मम ॥ अनुज्ञाता च गच्छ त्वं विप्रवेश्म शुचिस्मिते ॥ ३२ ॥ मम वाक्यं च तन्वङ्गि निबोधाहतमानसा ॥ यदि दत्तं यदि हुतं गुरवो यदि तोषिताः ॥ ३३ ॥ परत्र सङ्गमो भूयात्पुत्रेण सह च त्वया ॥ इहलोके कुतस्त्वेतद्भविष्यति ममेङ्गितम् ॥ ३४ ॥ त्वया सह मम श्रेयो गमनं पुत्रमार्गणे ॥ यन्मया हसता किंचिद्रहस्ये वा शुचिस्मिते ॥ ३५ ॥ अश्लीलमुक्तं तत्सर्वं क्षन्तव्यं मम याचतः ॥ राजपत्नीति गर्वेण नावज्ञेयः स ते द्विजः ॥ सर्वयत्नेन ते तोष्यः स्वामी दैवतवच्छुभे ॥३६॥ राजपत्न्युवाच ॥ अहमप्यत्र राजर्षे दीप्यमाने हुताशने ॥ दुःखभारासहाद्यैव सह यास्यामि वै त्वया ॥३७॥

है, वा होम किया है अथवा यदि गुरुजनको संतुष्ट किया है ॥ ३३ ॥ तो पुत्र और तेरे संग पुनर्जन्ममें मिलूंगा, अब इस लोकमें मेरे इस अभिप्रायके सिद्ध होनेकी संभावना नहीं है ॥ ३४ ॥ अथवा मेरे संग तुझको भी पुत्रके मार्गका अनुसरण करना चाहिये हे शुचिस्मिते ! मैंने हास्यके मिस निर्जनमें भी ॥ ३५ ॥ कुछ अश्लील कहा हो, प्रार्थना करताहूं, वह सब क्षमा करना तुम राजपत्नी होनेके गर्वसे उस ब्राह्मणका निरादर नहीं करना । हे शुभे ! स्वामी वा देवताकी समान उसको अतियत्नसे संतुष्ट रखना ॥ ३६ ॥ राजपत्नीने कहा—हे राजर्षे ! मैं भी अब यह दुःखभार नहीं सहसकती इस

कारण अब इस जलतीहुई अग्निमें ही आपके संग चलूंगी ॥ ३७ ॥ वहांपर हम आप और पुत्र तीनों एकही स्थानमें रहकर स्वर्ग वा नरक भोगेंगे रानीके यह वचन सुनकर राजा बोले—हे पतिव्रते ! अच्छा यही करना ॥ ३८ ॥ पक्षी बोले—हे जैमिने ! फिर राजा हरिश्चन्द्रने चिता बनाय, अपने पुत्रको उसके ऊपर रख भार्याके सहित हाथ जोड ज्योंहीं ॥ ३९ ॥ परमात्मा, ईश, वासुदेव, सुरेश्वर, परब्रह्म, कृष्णवर्ण, पीताम्बरधारी, शुभप्रद, हृत्कोटरगुहावासी, अनादिनिधन, नारायण, हारिकी चिन्ता करी ॥ २४० ॥ चिन्ता करतेही उसी समय इन्द्रादि देवता धर्मको आगे करके शीघ्रतासहित

सह स्वर्गं च नरकं सहैवावां हि भुंक्ष्वहे ॥ श्रुत्वा राजा तदोवाच एवमस्तु पतिव्रते ॥ ३८ ॥ पक्षिण ऊचुः ॥ ततः कृत्वा चितां राजा आरोप्य तनयं स्वकम् ॥ भार्यया सहितश्चासौ बद्धांजलिपुटस्तदा ॥ ३९ ॥ चिन्तयन्परमात्मानमीशं नारायणं हरिम् ॥ हृत्कोटरगुहासीनं वासुदेवं सुरेश्वरम् ॥ अनादिनिधनं ब्रह्म कृष्णं पीताम्बरं शुभम् ॥२४०॥ तस्य चिन्तयमानस्य सर्वे देवाः सवासवाः ॥ धर्मं प्रमुखतः कृत्वा समाजग्मुस्त्वरान्विताः ॥ ४१ ॥ आगत्य सर्वे प्रोचुस्ते भो भो राजञ्शृणु प्रभो ॥ अयं पितामहः साक्षाद्धर्मश्च भगवान्स्वयम् ॥ ४२ ॥ साध्याश्च विश्वे मरुतो लोकपालाः सचारणाः ॥ नागाः सिद्धाः सगन्धर्वा रुद्राश्चैव तथाश्विनौ ॥ ४३ ॥ एते चान्ये च बहवो विश्वामित्रस्तथैव च ॥ विश्वत्रयेण यो मित्रं कर्त्तुं वै नाशकत्पुरा ॥ ४४ ॥ विश्वामित्रस्तु ते मैत्रीमिष्टं चाहर्तुमिच्छति ॥ आरुरोह ततः प्राप्तो धर्मः शक्रोऽथ गाधिजः ॥ ४५ ॥ धर्म उवाच ॥ मा राजन्साहसं कार्षीर्धर्मोऽहं त्वामुपागतः ॥ तितिक्षादमसत्याद्यैः स्वगुणैः परितोषितः ॥ ४६ ॥

उस स्थानमें आये ॥ ४१ ॥ वह सब आनकर कहने लगे—हे राजन् ! सुनो । यह साक्षात् ब्रह्मा यह साक्षात् भगवान् धर्म ॥ ४२ ॥ और साध्यगण, विश्वेदेवा, मरुद्गण, सब लोकपाल, नागगण, सिद्धगण, गंधर्वोंके सहित रुद्रगण, दोनों अश्विनीकुमार ॥ ४३ ॥ और अन्यान्य सब देवता, सभी अपने अपने वाहनसहित आये हैं और जो तीनों विश्वके संग मित्रता नहीं कर सकते वह विश्वामित्रभी स्वयं उपस्थित हैं ॥४४॥ सबही आपके संग मित्रता और इष्टता करने आये हैं तदनन्तर धर्म, इन्द्र और विश्वामित्र यह तीन जने उठकर राजाके निकट आये ॥ ४५ ॥ धर्मने कहा—हे राजन् ! ऐसे साह-

सिक कार्यसे निवृत्त हूजिये, मैं धर्म हूं. तितिक्षा, दम और सत्य इत्यादि अपने गुणोंसे आपने मुझको संतुष्ट किया है, मैं स्वयं आपके निकट आया हूं ॥ ४६ ॥ इन्द्र बोले—हे महाभाग ! हरिश्चन्द्र ! मैं इन्द्र हूं, और आपके निकट आयाहूं, आपने भार्या और पुत्रके सहित सनातन सब लोकोंको जीता है ॥ ४७ ॥ अत एव जो दूसरे मनुष्यको दुर्लभ है, उसी अपने कर्मसे जीतेहुए स्वर्गमें भार्या और पुत्रके सहित आरोहण करो ॥ ४८ ॥ पक्षी बोले—फिर चिता स्थानमें जाकर प्रभु इन्द्रने अपमृत्युविनाशक अमृतकी वर्षा करी ॥ ४९ ॥ तब देवताओंने वर्त्तमान सभामें फूल बरसाये और

इन्द्र उवाच ॥ हरिश्चन्द्र महाभाग प्राप्तः शक्रोऽस्मि तेऽन्तकम् ॥ त्वया सभार्यापुत्रेण जिता लोकाः सनातनाः ॥४७॥ आरोह त्रिदिवं राजन्भार्यापुत्रसमन्वितः ॥ सुदुष्प्रापं नरैरन्यैर्जितमात्मीयकर्मभिः ॥ ४८ ॥ पक्षिण ऊचुः ॥ ततोऽमृतमयं वर्षमपमृत्युविनाशनम् ॥ इन्द्रः प्रासृजदाकाशाच्चितास्थानगतः प्रभुः ॥४९॥ पुष्पवर्षं च सुमहद्देवदुन्दुभिनिःस्वनम् ॥ ततस्ततो वर्तमाने समाजे देवसंकुले ॥२५०॥ समुत्तस्थौ ततः पुत्रो राज्ञस्तस्य महात्मनः ॥ सुकुमारतनुः सुस्थः प्रसन्नेन्द्रियमानसः ॥५१॥ ततो राजा हरिश्चंद्रः परिष्वज्य सुतं क्षणात् ॥ सभार्यः सुश्रिया युक्तो दिव्यमाल्याम्बरान्वितः ॥ ५२ ॥ स्वस्थः सम्पूर्णहृदयो मुदा परमया युतः ॥ बभूव तत्क्षणादिन्द्रो भूयश्चैनमभाषत ॥ ५३॥ सभार्यस्त्वं सपुत्रश्च प्राप्स्यसे सद्गतिं पराम् ॥ समारोह महाभाग निजानां कर्मणां फलैः ॥ ५४ ॥ हरिश्चंद्र उवाच ॥ देवराजाननुज्ञातः स्वामिना श्वपचेन वै ॥ अगत्वा निष्कृतिं तस्य नारोक्ष्येऽहं सुरालयम् ॥ ५५ ॥

देवदुन्दुभी बजने लगी ॥ २५० ॥ अनन्तर उन महात्मा राजाका सुकुमार अंगवाला पुत्र रोहिताश्वभी स्वस्थ और प्रसन्नेन्द्रिय मन होकर उठ बैठा ॥ ५१ ॥ फिर राजा हरिश्चन्द्र क्षणकाल पुत्रको आलिंगन कर दिव्य वस्त्र और माल्य धारण किये भार्याके सहित शोभा पाने लगे ॥ ५२ ॥ और भली भाँति स्वस्थ होकर अत्यन्त आनन्दित हुए, तब सुरपति इन्द्रने उनसे फिर कहा ॥ ५३ ॥ हे महाभाग ! आप भार्या और पुत्रके सहित परम सद्गति प्राप्त करेंगे, अत एव अपने कर्मफलसे स्वर्गमें निवास करो ॥ ५४ ॥ हरिश्चन्द्र बोले—हे देवराज ! मैं प्रभु चाण्डालकी अनुमतिसे विना छुटकारा पाये स्वर्गमें नहीं

जाऊंगा ॥ ५५ ॥ धर्मने कहा हे राजन् ! मैंने आपका इस प्रकार भावी क्लेश समझकर अपनी मायासे चाण्डालका रूप धारणपूर्वक ऐसा चाण्डालपना दिखाया था ॥ ५६ ॥ इन्द्र बोले ॥ पृथ्वीके संपूर्ण मनुष्य जिस परम स्थानमें जानेके लिये सदा प्रार्थना करते हैं हे हरिश्चन्द्र ! पुण्य करनेवाले मनुष्यादिकोंके उसी स्थानमें जाओ ॥५७॥ हरिश्चन्द्र बोले--हे देवराज ! आपको नमस्कार है, मैं नम्रतापूर्वक प्रसन्न हुए आपसे जो कहताहूं, सो सुनिये ॥५८॥ कोशल नगरके संपूर्ण मनुष्य मेरे शोकमें मग्नमन होकर वहां वास करते हैं, मैं उनको छोडकर किस प्रकार स्वर्गमें जाऊं ? ॥ ५९॥ ब्रह्महत्या, गुरुहत्या,

धर्म उवाच ॥ तवैनं भाविनं क्लेशमवगम्यात्ममायया ॥ आत्मा श्वपाकतां नीतो दर्शितं तच्च चापलम् ॥ ५६ ॥ इन्द्र उवाच ॥ प्रार्थ्यते यत्परं स्थानं समस्तैर्मनुजैर्भुवि ॥ तदारोह हरिश्चन्द्र स्थानं पुण्यकृतां नृणाम् ॥ ५७ ॥ हरिश्चंद्र उवाच ॥ देवराज नमस्तुभ्यं वाक्यं चैतन्निबोध मे ॥ प्रसादसुमुखं यत्त्वां ब्रवीमि प्रश्रयान्वितः ॥ ५८ ॥ मच्छोकमग्नमनसः कोसलानगरे जनाः ॥ तिष्ठन्ति तानपोह्याद्य कथं यास्याम्यहं दिवम् ॥ ५९ ॥ ब्रह्महत्या गुरोर्घातो गोवधः स्त्रीवधस्तथा ॥ तुल्यमेभिर्महापापं भक्तत्यागेऽप्युदाहृतम् ॥ २६० ॥ भजन्तं भक्तमत्याज्यमदुष्टं त्यजतः सुखम् ॥ नेह नामुत्र पश्यामि तस्माच्छक्र दिवं व्रज ॥ ६१ ॥ यदि ते सहिताः स्वर्गं मया यान्ति सुरेश्वर ॥ ततोऽहमपि यास्यामि नरकं वापि तैः सह ॥ ६२ ॥ इन्द्र उवाच ॥ बहूनि पुण्यपापानि तेषां भिन्नानि वै पृथक् ॥ कथं संघातभोग्यं त्वं भूयः स्वर्गमवाप्स्यसि ॥ ६३ ॥ हरिश्चन्द्र उवाच ॥ शक्र भुंक्ते नृपो राज्यं प्रभावेण कुटुम्बिनाम् ॥ यजते च महायज्ञैः कर्म पौर्त्तं करोति च ॥ ६४ ॥

गोहत्या, वा स्त्रीहत्या करनेसे जो पाप होता है, भक्तका त्याग करनेसे भी वही पाप होता है ॥ २६० ॥ जो मेरे भक्त हैं और सदा मेरा भजन करते हैं, उनको छोडनेसे इस लोक वा परलोकमें क्या सुख है ? अत एव हे शक्र ! आप स्वर्गको जाइये ॥ ६१ ॥ हे देवताओंके ईश्वर ! यदि वह भी मेरे संग स्वर्गमें जायँ तो मैं भी स्वर्गमें जासकता हूं, नहीं तो उनके संग नरकमेंही रहूंगा ॥ ६२ ॥ इन्द्रने कहा--हे राजन् । उन्होंने अनेक प्रकारके पृथक् पृथक् पाप पुण्य किये हैं, तो फिर उनके संग आप किस प्रकार स्वर्गमें जा सकतेहैं ॥ ६३ ॥ हरिश्चंद्र बोले--हे शक्र ! राजा कुटुम्बियोंके प्रभावसेही राज्य

भोगता है, तथा महा यज्ञसाधन और वापी कूपादि निर्माण करताहै ॥ ६४ ॥ मैंने जो कुछ धर्मकार्यका अनुष्ठान किया है, वह सब उन लोगोंके प्रभावसे। अत एव सामान्य स्वर्गके लालचसे उन उपकारियोंको नहीं छोड सकता ॥ ६५ ॥ इस कारण हे देवेश! मैंने जो कुछ पुण्य किया है और जो कुछ जप वा दान किया है, वह सब उनके सहित समान हो ॥ ६६ ॥ जो मरे कर्मका फल बहुत समयतक भोगने योग्य हो, आपके प्रसादसे वह उनके संग एकही दिनमें भोग करूं ॥ ६७ ॥ पक्षी बोले—हे जैमिने! "ऐसाही होगा" यह कहकर तीनों भुवनके ईश्वर इन्द्र और प्रसन्नचित्त धर्म तथा गाधिनन्दन विश्वामित्रजी ॥ ६८ ॥ सबने उस नगरमें जाय चारों वर्णके लोगोंको हरिश्चन्द्रके सहित एकत्र कराय इन्द्रने कहा ॥ ६९ ॥

तच्च तेषां प्रभावेण मया सर्वमनुष्ठितम् ॥ उपकर्तॄन्न सन्त्यक्ष्ये तानहं स्वर्गलिप्सया ॥६५॥ तस्माद्यन्मम देवेश किंचिदस्ति सुचेष्टितम् ॥ दत्तमिष्टमथो जप्तं सामान्यं तैस्तदस्तु नः ॥ ६६ ॥ बहुकालोपभोग्यं हि फलं यन्मम कर्मणः ॥ तदस्तु दिनमप्येकं तैः समं त्वत्प्रसादतः ॥ ६७ ॥ पक्षिण ऊचुः ॥ एवं भविष्यतीत्युक्त्वा शक्रस्त्रिभुवनेश्वरः ॥ प्रसन्नचेता धर्मश्च विश्वामित्रश्च गाधिजः ॥ ६८ ॥ गत्वाशु नगरं सर्वै चातुर्वर्ण्यसमायुतम् ॥ हरिश्चंद्रस्य निकटे प्रोवाच विबुधाधिपः ॥ ६९॥ आगच्छंतु जनाः शीघ्रं स्वर्गलोकं सुदुर्लभम् ॥ धर्मप्रसादात्संप्राप्तं सर्वैर्युष्माभिरेव तु ॥ २७०॥ विमानकोटिसंबद्धं स्वर्गलोकान्महीतलम् ॥ गत्वायोध्याजनं प्राह दिवमारुह्यतामिति ॥७१॥ तदेन्द्रस्य वचः श्रुत्वा प्रीत्या तस्य च भूपतेः ॥ आनीय रोहिताश्वं च विश्वामित्रो महातपाः ॥ ७२ ॥ अयोध्याख्ये पुरे रम्ये सोऽभ्यषिंचन्नृपात्मजम् ॥ देवैश्च मुनीभिः सिद्धैरभिषिच्य नराधिपः ॥ ७३ ॥ राज्ञा सह तदा सर्वे हृष्टपुष्टसुहृज्जनाः ॥ सपुत्रभृत्यदारास्ते दिवमारुरुहुर्जनाः ॥ ७४ ॥

हे मनुष्यो! आओ तुम सबने जो धर्मके प्रसादसे दुर्लभ स्वर्गलोक प्राप्त किया है, वहां चलो ॥ २७० ॥ उस समय स्वर्गसे करोडों विमान भूलोकमें आये और अयोध्यावासियोंसे बोले कि, स्वर्ग चलनेके निमित्त शीघ्रही विमानोंपर बैठो ॥ ७१ ॥ फिर गाधितनय महातपा विश्वामित्रजीने राजाको प्रसन्न करनेके लिये देवराज इन्द्रका वचन सुन, रोहिताश्वको लाय ॥ ७२ ॥ मनोहर अयोध्यानगरीमें राजपुत्रको अभिषिक्त किया, तब अयोध्यावासी हृष्ट पुष्ट बंधुगण सबनेही सिद्ध मुनि और देवताओंके सहित राजाको अभिषिक्त कर, भार्या, पुत्र और

सेवकोंसे मिलित हो राजा हरिश्चन्द्रके सहित स्वर्गमें गमन किया ॥ ७३ ॥ ७४ ॥ उस समय वह पग पगमें एक विमानसे दूसरे विमानपर जाते थे उस काल राजा हरिश्चन्द्रभी अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ ७५ ॥ और विमानमें चढनेकी अतुल विभूतिको प्राप्त और वलयाकार परकोटेसे युक्त हो स्थिति करने लगे ॥ ७६ ॥ तब संपूर्ण शास्त्रोंका तत्त्व जाननेवाले दैत्योंके आचार्य महाभाग शुक्राचार्यने राजाका ऐसा ऐश्वर्य देखकर यह श्लोक गाया ॥ ७७ ॥ शुक्र बोले—जगत्‌में हरिश्चन्द्रके समान दूसरा राजा न हुआ और न आगेको होगा। जो तितिक्षा और दानके फलसे अपने नगरवासियों सहित स्वर्गमें गये। जो मनुष्य इन राजा हरिश्चन्द्रकी कथाको भक्तिसहित सुनेगा ॥ ७८ ॥ वह वेद पुराण और सब मंत्रोंके फलको प्राप्त होगा जो पुष्कर, प्रयाग, सिंधु-

पदे पदे विमानात्ते विमानमगमन्नराः ॥ तदा संभूतहर्षोऽसौ हरिश्चन्द्रश्च पार्थिवः ॥ ७५ ॥ संप्राप्य भूतिमतुलां विमानैः स महीपतिः ॥ आसांचक्रे पुराकारे वप्रप्राकारसंवृते ॥७६ ॥ ततस्तस्यर्द्धिमालोक्य श्लोकं तत्रोशना जगौ ॥ दैत्याचार्यो महाभागः सर्वशास्त्रार्थतत्त्व-वित् ॥ ७७ ॥ शुक्र उवाच ॥ हरिश्चंद्रसमो राजा न भूतो न भविष्यति ॥ यश्चैतच्छृणुयाद्भक्त्या नैरन्तर्येण मानवः ॥ ७८ ॥ तेन वेदाः पुराणानि सर्वे मंत्राः सुसंग्रहाः ॥ घुष्टाः स्युः पुष्करे तीर्थे प्रयागे सिन्धुसागरे ॥ ७९ ॥ देवागारे कुरुक्षेत्रे वाराणस्यां विशेषतः ॥ विषुव-द्ग्रहणे चैव यत्फलं जपतो लभेत् ॥ २८० ॥ तत्फलं द्विगुणं चैव संयतात्मा शृणोति यः ॥ श्रुत्वा तु पूजयेद्भक्त्या पुराणज्ञं द्विजोत्त-मम् ॥ ८१ ॥ गोभूहिरण्यवस्त्रैश्च तथैवान्नेन जैमिने ॥ येनैवं यत्कृतं पुण्यं तच्छक्यं न मयोदितुम् ॥ ८२ ॥ अहो तितिक्षामाहात्म्यमहो दानफलं महत् ॥ यदा गतो हरिश्चंद्रः पुरीं चेन्द्रत्वमाप्तवान् ॥८३॥ पक्षिण ऊचुः ॥ एतत्ते सर्वमाख्यात हरिश्चंद्रविचेष्टितम् ॥ यः शृणोति सुदुःखार्त्तः स सुखं महदाप्नुयात् ॥ ८४ ॥

सागर, देवालय, कुरुक्षेत्र और काशीमें इस कथाका पाठ करेगा उसको विशेष फल होगा विषुवती ( विखौती ) और ग्रहणमें जो जप करनेका फल होता है ॥ ७९ ॥२८०॥ उससे दूना फल जितेन्द्रिय होकर इसके सुननेसे होता है ॥ और यह कथा सुनकर पुराण जाननेवाले ब्राह्मणश्रेष्ठको संतुष्ट करे ॥८१॥ हे जैमिने ! उसको गौ, भूमि, सुवर्ण, वस्त्र और अन्न दे जो इससे पुण्य होताहै उसे मैं नहीं कहसकता ॥८२॥ अहो ! तितिक्षा और दानका बडा फल है, जिसके प्रभावसे हरिश्चन्द्र इन्द्रत्वको प्राप्त हो नगरीनिवासियोंसहित स्वर्गमें गये ॥ ८३ ॥ पक्षी बोले—हे मुने ! इस प्रकार यह आपके निकट

हरिश्चन्द्रका सब वृत्तान्त वर्णन किया, इसके सुननेसे दुःखार्त्त मनुष्यको महासुख प्राप्त होताहै ॥ ८४ ॥ स्वर्गकी इच्छा करनेवालेको स्वर्ग, पुत्रकी अभिलाषा करनेवालेको पुत्र, भार्याकी कामना करनेवालेको भार्या और राज्यकी आकांक्षा करनेवाले मनुष्यको राज्य मिलताहै ॥ ८५ ॥ हे मुनिसत्तम ! अब पृथ्वीक्षयका कारण राजसूय यज्ञका विपाक और उस विपाकके कारण महत् आडिबक युद्धस्वरूप शेष कथा वर्णन करते हैं सुनो ॥ २८६ ॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ पक्षी बोले—हे जैमिने ! जब राजा हरिश्चन्द्र राज्यसे छूटकर त्रिदशालय ( स्वर्ग ) में

स्वर्गार्थी प्राप्नुयात्स्वर्गं पुत्रार्थी पुत्रमाप्नुयात् ॥ भार्यार्थी प्राप्नुयाद्भार्यां राज्यार्थी राज्यमाप्नुयात् ॥ ८५॥ अतः परं कथाशेषः श्रूयतां मुनिसत्तम ॥ विपाको राजसूयस्य पृथिवीक्षयकारणम् ॥ तद्विपाकनिमित्तं च युद्धमाडिबकं महत् ॥ २८६ ॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे हरिश्चंद्रोपाख्यानं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ पक्षिण ऊचुः ॥ राज्यच्युते हरिश्चन्द्रे गते च त्रिदशालयम् ॥ निश्चक्राम महातेजा जलवासात्पुरोहितः ॥ १ ॥ वसिष्ठो द्वादशाब्दान्ते गङ्गापर्युषितो मुनिः ॥ शुश्राव च समस्तं तु विश्वामित्रविचेष्टितम् ॥ २ ॥ हरिश्चन्द्रस्य नाशं च राज्ञश्चोदारकर्मणः ॥ चण्डालसंप्रयोगं च भार्यातनयविक्रयम् ॥ ३ ॥ स श्रुत्वा सुमहाभागः प्रीतिमानवनीपतौ ॥ चकार कोपं तेजस्वी विश्वामित्रमृषिं प्रति ॥ ४ ॥ वसिष्ठ उवाच ॥ मम पुत्रशतं तेन विश्वामित्रेण घातितम् ॥ तत्रापि नाभवत्क्रोधस्तादृशो यादृशोऽद्य मे ॥ ५ ॥ श्रुत्वा नराधिपमिमं स्वराज्यादवरोपितम् ॥ महात्मानं महाभागं देवब्राह्मणपूजकम् ॥ ६ ॥

चलेगये, तब उनके पुरोहित महातेजस्वी वसिष्ठजी जलसे निकले ॥ १ ॥ मुनिने बारह वर्षके पीछे जलवाससे निकलकर विश्वामित्रजीका सब वृत्तान्त सुना ॥ २ ॥ उदार कर्म राजा हरिश्चन्द्र जिस प्रकार राज्य नष्ट होजानेपर चाण्डालपनेको प्राप्त हुए और जैसे उनके स्त्री पुत्र बिके ॥ ३ ॥ उन महाभाग तेजस्वी वशिष्ठजीने यह सब सुनकर विश्वामित्रऋषिपर बडा क्रोध किया कारण कि, यह राजासे अत्यन्त प्रसन्न थे ॥४॥ वशिष्ठजी बोले—इस समय महात्मा महाभाग देवता और ब्राह्मणोंकी पूजा करनेवाले राजाको स्वराज्यसे च्युत हुआ सुनकर मुझको जितना क्रोध उत्पन्न हुआ है उतना क्रोध उसी विश्वामित्रके

हाथसे अपने सौ पुत्रके मरनेपर भी उत्पन्न नहीं हुआ था ॥ ५ ॥ ६ ॥ जब कि, मेरे आश्रित सत्यवादी, शत्रुके प्रति भी मत्सरताहीन अर्थात् शत्रुसे भी शत्रुता न रखनेवाले, निरपराधी, धर्मात्मा और अप्रमत्त राजाको ॥ ७ ॥ पत्नी पुत्र और सेवकोंसहित अंत दशामें प्राप्त कराया है, निज राज्यसे भ्रष्ट करके अनेक प्रकारसे दुःखी किया है ॥ ८ ॥ इस कारण वह दुरात्मा ब्रह्मद्वेषी मूढ, यज्ञ करनेवालोंके यज्ञका नाशक विश्वामित्र मेरे शापसे हत होकर तिर्यग्योनि अर्थात् बगलेके देहको प्राप्त हो ॥ ९ ॥ पक्षी बोले—इधर कुशिकवंशोत्पन्न महातेजस्वी विश्वामित्रजीने भी इस शापका वृत्तान्त सुनकर वसिष्ठजीको

यस्मात्स सत्यवाक्छान्तः शत्रावपि विमत्सरः ॥ अनागाश्चैव धर्मात्मा अप्रमत्तो मदाश्रयः ॥ ७ ॥ सपत्नीभृत्यपुत्रस्तु प्रापितोऽन्त्यां दशां नृपः ॥ स राज्याच्च्यावितोऽनेन बहुशश्च खिलीकृतः ॥ ८ ॥ तस्माद्दुरात्मा ब्रह्मद्विड्यज्विनामवरोपकः ॥ मच्छापोपहतो मूढः स बकत्वमवाप्स्यति ॥ ९ ॥ पक्षिण ऊचुः ॥ श्रुत्वा शापं महातेजा विश्वामित्रोऽपि कौशिकः ॥ त्वमप्याडिर्भवस्वेति प्रतिशापमयच्छत ॥ १० ॥ अन्योन्यशापात्तौ प्राप्तौ तिर्यक्त्वं परमद्युती ॥ वसिष्ठः स महातेजा विश्वामित्रश्च कौशिकः ॥ ११ ॥ अन्यजातिसमायोगं गतावप्यमितौजसौ ॥ युयुधातेऽतिसंरब्धौ महाबलपराक्रमौ ॥ १२ ॥ योजनानां सहस्रे द्वे प्रमाणेनाडिरुच्छ्रितः ॥ षण्णवत्यधिकं ब्रह्मन् सहस्रत्रितयं बकः ॥ १३ ॥ तौ तु पक्षप्रहाराभ्यामन्योन्यस्योरुविक्रमौ ॥ प्रहरन्तौ भयं तीव्रं प्रजानां चक्रतुस्तदा ॥ १४ ॥ विधूय पक्षाणि बको रक्तोद्वृत्ताक्षिराहनत् ॥ आडिं सोऽप्युन्नतग्रीवो बकं पद्भ्यामताडयत् ॥ १५ ॥

प्रतिशाप दिया "तू भी आडि हो" ॥ १० ॥ महातेजा वसिष्ठ और कौशिक विश्वामित्रजी, दोनोंही अत्यन्त तेजस्वी थे, अत एव एक दूसरेके शापसे परस्पर पक्षीकी योनिको प्राप्त हुए ॥ ११ ॥ वह अमिततेजस्वी महाबलवान् पराक्रमशाली दोनों अन्यजातिको प्राप्त होकर भी अत्यन्त क्रोधसहित युद्ध करने लगे ॥ १२ ॥ हे ब्रह्मन्! आडिपक्षी दो हजार योजन ऊंचा और बगला तीन हजार छयानवें योजन ऊँचा उडा ॥ १३ ॥ उन उरुविक्रम पराक्रमशाली दोनों पक्षियोंके आपसमें पक्षप्रहार करनेसे प्रजाको अत्यन्त भय उपस्थित हुआ ॥ १४ ॥ बगलेने फैलाये हुए लाल लाल नेत्रोंसे समस्त पंखोंको कंपायमान

करके आडिपक्षीको आहत किया, तब उसी समय आडिने भी गर्दन ऊंची करके बगलेको पैरसे ताडित किया ॥ १५ ॥ उनके पंखोंकी पवनसे आहत होकर अनेक पर्वत भूमिमें गिरने लगे और उन पर्वतोंके गिरनेसे अभिहत होकर पृथ्वी कांपनेलगी ॥ १६ ॥ और भूमिके कांपनेसे समुद्रका जल उछलने लगा तथा कांपती हुई पृथ्वी प्रायः पाताल जानेकी इच्छा करके एक पार्श्वमें झुक गई ॥ १७ ॥ तब पृथ्वीके सब प्राणी, कोई पर्वतके गिरनेसे, कोई समुद्रके जलसे और कोई भूमिके कांपनेसे नाशको प्राप्त होने लगे ॥ १८ ॥ इस प्रकार सब जगत् अत्यन्त त्रसित हो, हाहाकार करने लगा मूर्च्छित और संभ्रान्त होगया, तब पृथ्वीमण्डलकी विपरीतता उपस्थित होनेपर ॥ १९ ॥ पृथ्वीके समस्त पुरुष अत्यन्त व्याकुलचित्तसे " हा वत्स ! हा कान्त ! हा

तयोः पक्षानिलापास्ताः प्रपेतुर्गिरयो भुवि ॥ गिरिप्रपाताभिहता चकम्पे च वसुन्धरा ॥ १६ ॥ क्ष्मा कम्पमाना जलधीनुद्वृत्ताम्बूंश्चकार च ॥ ननाम चैकपार्श्वेन पातालगमनोन्मुखी ॥ १७ ॥ केचिद्गिरिनिपातेन केचिदंभोधिवारिणा ॥ केचिन्महीसंचलनात्प्रययुः प्राणिनः क्षयम् ॥ १८ ॥ इति सर्वं परित्रस्तं हाहाभूतमचेतनम् ॥ जगदासीत्सुसंभ्रांतं पर्यस्तक्षितिमण्डलम् ॥ १९ ॥ हा वत्स हा कांत शिशो प्रयाह्येषोऽस्मि संस्थितः ॥ हा प्रिये कांत शैलोऽयं पतत्याशु पलायताम् ॥ २० ॥ इत्याकुलीकृते लोके संत्रासविमुखे तदा ॥ सुरैः परिवृतः सर्वैराजगाम पितामहः ॥ २१ ॥ प्रत्युवाच च विश्वेशस्तावुभावतिकोपितौ ॥ युद्धं वां विरमत्वेतल्लोकाः स्वास्थ्यं व्रजन्तु च ॥२२॥ शृण्वन्तावपि तौ वाक्यं ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः ॥ कोपामर्षसमाविष्टौ युयुधाते न तस्थतुः ॥ २३ ॥ ततः पितामहो देवस्तं दृष्ट्वा लोकसंक्षयम् ॥ तयोश्च हितमान्विच्छंस्तिर्यग्भावमपानुदत् ॥ २४ ॥

शिशो ! भागो; यह देखो, मैं कैसी अवस्थामें हूं ! हा प्रिये ! हा कान्त ! यह देखो पर्वत गिरते हैं शीघ्र भागो " ॥ २० ॥ अत्यन्त भीत चित्तसे वह इस प्रकार कहने लगे और परस्पर एक दूसरेसे विमुख अर्थात् अलग अलग होगये, तब स्वयं पितामह ब्रह्माजी सब देवताओंसे युक्त होकर उस स्थानमें आये ॥ २१ ॥ और अत्यन्त क्रोधित हुए दोनों पक्षियोंसे बोले कि,—"तुम्हारा युद्ध निवृत्त हो और पृथ्वीके सब प्राणी स्वस्थ होवें " ॥२२॥ दोनों पक्षी अव्यक्तजन्मा ब्रह्माजीका यह वचन सुनकर भी कोप और अमर्षके वश हो अत्यन्त युद्ध करने लगे, किसी प्रकारसे स्थिर न हुए ॥ २३ ॥ तब

पितामह ब्रह्माजीने इस प्रकार प्रजाका क्षय देखकर, उसके हितसाधनकी इच्छासे दोनोंकाही पक्षिभाव हरण कर लिया ॥ २४ ॥ उन दोनों ऋषियोंको पहिले देहकी प्राप्ति होनेसे उनका तामस भाव दूर हुआ तब दिव्य शक्तिमान् ब्रह्माजीने वसिष्ठ और कौशिक ऋषिसे कहा ॥ २५ ॥ हे वत्स वसिष्ठ ! हे सत्तम कौशिक ! तुम तामसभाव अवलम्बन करके जो ऐसा युद्ध करते थे, उसको त्याग दो ॥ २६ ॥ तुम पृथ्वीको क्षय करनेवाला जो युद्ध करते थे, वह राजा हरिश्चन्द्रके राजसूय यज्ञ करनेका विपाक ( फल ) है ॥ २७ ॥ इन कौशिकश्रेष्ठ विश्वामित्रजीने राजाका कोई अपराध नहीं किया है, प्रत्युत हे ब्रह्मन् ! उपकारके पदमें स्थित होकर उनको स्वर्ग प्राप्त कराया है ॥ २८॥ तुम काम और क्रोधके वशीभूत होकर तपस्यामें विघ्नकारक हुए हो, अत-

ततस्तौ पूर्वदेहस्थौ प्राह देवः प्रजापतिः ॥ व्युदस्ते तामसे भावे वसिष्ठः कौशिकर्षभौ ॥ २५ ॥ जहि वत्स वसिष्ठ त्वं त्वं च कौशिकसत्तम ॥ तामसं भावमाश्रित्य ईदृग्युद्धं चिकीर्षितम् ॥ २६ ॥ राजसूयविपाकोऽयं हरिश्चन्द्रस्य भूपतेः ॥ युवयोर्विग्रहश्चायं पृथिवीक्षयकारकः ॥ २७ ॥ न चापि कौशिकश्रेष्ठस्तस्य राज्ञोऽपराध्यति ॥ स्वर्गप्राप्तिकरो ब्रह्मन्नुपकारपदे स्थितः ॥ २८ ॥ तपोविघ्नस्य कर्त्तारौ कामक्रोधवशं गतौ ॥ परित्यजत भद्रं वो ब्राह्मं हि प्रचुरं बलम् ॥ २९ ॥ एवमुक्तौ ततस्तेन लज्जितौ तावुभावपि ॥ क्षमयामासतुः प्रीत्या परिष्वज्य परस्परम् ॥ ३० ॥ ततः सुरैर्वन्द्यमानो ब्रह्मा लोकं निजं ययौ ॥ वसिष्ठोऽप्यात्मनः स्थानं कौशिकोऽपि स्वमाश्रमम् ॥३१॥ एतदाडिबकं युद्धं हरिश्चंद्रकथां तथा ॥ कथयिष्यन्ति ये मर्त्याः सम्यक्श्रोष्यन्ति चैव ये ॥ ३२ ॥ तेषां पापापनोदं तु श्रुतं ह्येव करिष्यति ॥ न चैव विघ्नकार्याणि भविष्यन्ति कदाचन ॥ ३३ ॥ इति मार्कण्डेयपुराणे आडिबकयुद्धकथनं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

एव इन दोनोंको त्यागदो । तुम्हारा मंगल हो । ब्रह्मत्वकी अपेक्षा अन्य बल नहीं है ॥ २९ ॥ तब प्रजापति ब्रह्माजीका इस प्रकार वचन सुनकर वह दोनों बहुत लज्जित हुए और प्रेममें पूर्ण हो परस्पर आलिंगन कर क्षमा प्रार्थना करी ॥ ३० ॥ इसके पीछे लोकपितामह ब्रह्माजी देवताओंसे पूजित होकर ब्रह्मलोकमें चलेगये और वसिष्ठ तथा विश्वामित्र इन दोनोंने भी अपने अपने स्थानको प्रस्थान किया ॥ ३१ ॥ जो मनुष्य यह आडिबकयुद्ध और हरिश्चन्द्रकी कथा कहेगा, वा भलीभांति सुनेगा ॥ ३२ ॥ उसके सब पाप दूर होंगे और जो इसको सुनकर कार्य करेगा, उसके कार्यमें कभी विघ्न नहीं

होगा ॥ ३३ ॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ जैमिनिने कहा—हे द्विजशार्दूलगण ! प्राणियोंकी, जिसमें जन्म और मृत्यु संघटित होती है, उस विषयमें मुझे सन्देह है अत एव पूछता हूं, आप कहिये ॥ १ ॥ प्राणी किस प्रकारसे उत्पन्न होता है ? कैसे बढता है ? और किस भांति देहमें पीडा सहकर उदरमें वास करता है ? ॥ २ ॥ उदरसे बाहर निकलकर कैसे बढता है, मृत्युकालमें किस प्रकार उसका चैतन्य वियुक्त होता है ? ॥ ३ ॥ प्राणी कालकवलमें कवलित होकर किस प्रकार पुण्य और पापका फल भोगता है तथा पाप पुण्य किस प्रकारसे अपना अपना फल सम्पादन करते हैं ? ॥ ४ ॥ और जब अनेक गुरुपाक भोजनकी वस्तु जठराशयमें जीर्ण होती हैं, तो सामान्य पिण्डीकृत जीव स्त्रीके जठरमें किस लिये जीर्ण नहीं

जैमिनिरुवाच ॥ संशयं द्विजशार्दूलाः प्रब्रूत मम पृच्छतः ॥ आविर्भावतिरोभावौ भूतानां यत्र संस्थितौ ॥ १ ॥ कथं सञ्जायते जन्तुः कथं वा स विवर्धते ॥ कथं वोदरमध्यस्थस्तिष्ठत्यङ्गनिपीडितः ॥ २ ॥ निष्क्रान्तिमुदरात्प्राप्य कथं वा वृद्धिमृच्छति ॥ उत्क्रांतिकाले च कथं चिद्भावेन वियुज्यते ॥ ३ ॥ कृत्स्नो मृतस्तथाश्नाति उभे सुकृतदुष्कृते ॥ कथं ते च तथा तस्य फलं सम्पादयन्त्युत ॥ ४ ॥ कथं न जीर्यते तत्र पिण्डीकृत इवाशये ॥ स्त्रीकोष्ठे यत्र जीर्यन्ते भुक्तानि सुगुरूण्यपि ॥ ५ ॥ भक्ष्याणि तत्र नो जन्तुर्जीर्यते कथमल्पकः ॥ कथं भोक्ता स सर्वस्य कर्मणः सुकृतस्य वै ॥ ६ ॥ एतन्मे ब्रूत सकलं सन्देहोक्तिविवर्जितम् ॥ तदेतत्परमं गुह्यं यत्र मुह्यंति जन्तवः ॥ ७ ॥ पक्षिण ऊचुः ॥ प्रश्नभारोऽयमतुलस्त्वयास्मासु निवेशितः ॥ दुर्भाव्यः सर्वभूतानां भावाभावसमाश्रितः ॥ ८ ॥ तं शृणुष्व महाभाग यथा प्राह पितुः पुरा ॥ पुत्रः परमधर्मात्मा सुमतिर्नाम नामतः ॥ ९ ॥

होता ? ॥ ५ ॥ जिस जठराग्निमें भोजन कीहुई सब वस्तु जीर्ण होती हैं अर्थात् पचजाती हैं, वहां यह छोटासा जीव कैसे नष्ट नहीं होता ? और किस प्रकार सब सुकृत कर्मोंको भोगता है ? ॥ ६ ॥ हे द्विजगण ! जिससे मेरा संदेह दूर हो, उसी प्रकार यह सब विषय वर्णन कीजिये, क्योंकि यह अत्यन्त गुप्त विषय है, प्राणी इसीमें मोहित होते हैं ॥ ७ ॥ पक्षी बोले—हे मुनिसत्तम ! आपने प्राणियोंके भाव अभावसे युक्त यह प्रश्न किया है, यह बडा गूढ अतुलप्रश्नभार हमारे ऊपर डाला है॥ ८ ॥ जो हो हे महाभाग ! पूर्व कालमें सुमति नामक परम धर्मात्मा पुत्रने अपने पितासे जिस प्रकार कहा था, वही कहते

हैं, सुनो ॥ ९ ॥ किसी समय भार्गववंशथि महामतिनामक किसी ब्राह्मणने अपने शान्त जनेउ कियेहुए जडरूपी पुत्र सुमतिसे कहा ॥ १० ॥ हे वत्स सुमते ! गुरुकी सेवामें रत होकर भिक्षाके अन्नद्वारा जीवनधारणपूर्वक क्रमानुसार पहिले सब वेद पढ ॥ ११ ॥ फिर गृहस्थधर्म अवलम्बन कर यज्ञानुष्ठानपूर्वक अभिलाषित पुत्र उत्पन्न कर और फिर वनमें चलाजा ॥ १२ ॥ हे वत्स ! वनमें वास करनेपर निष्परिग्रह संन्यासी होनेसे ब्रह्मज्ञान प्राप्त करेगा, जिसके प्राप्त करनेसे फिर सोच करना नहीं पडेगा ॥ १३ ॥ पक्षी बोले कि—इस प्रकार पिताने सुमतिसे बहुत कुछ कहा, किन्तु उसने जडताके कारण कोई उत्तर नहीं

ब्राह्मणो भार्गवः कश्चित्सुतमाह महामतिः ॥ कृतोपनयनं शान्तं सुमतिं जडरूपिणम् ॥ १० ॥ वेदानधीष्व सुमते यथानुक्रममादितः ॥ गुरुशुश्रूषणे व्यग्रो भैक्षान्नकृतभोजनः ॥ ११ ॥ ततो गार्हस्थ्यमास्थाय चेष्ट्वा यज्ञाननुत्तमान् ॥ इष्टमुत्पादयापत्यमाश्रयेथा वनं ततः ॥१२॥ वनस्थश्च ततो वत्स परिव्राड्निष्परिग्रहः ॥ एवमाप्स्यसि तद्ब्रह्म यत्र गत्वा न शोचसि ॥ १३ ॥ पक्षिण ऊचुः ॥ इत्येवमुक्तो बहुशो जडत्वान्नाह किञ्चन ॥ पितापि तं सुबहुशः प्राहः प्रीत्या पुनः पुनः ॥ १४ ॥ इति पित्रा सुतस्नेहात्प्रलोभि मधुराक्षरम् ॥ स चोद्यमानो बहुशः प्रहस्येदमथाब्रवीत् ॥ १५ ॥ तातैतद्बहुशोऽभ्यस्तं यत्त्वयाद्योपदिश्यते ॥ तथैवान्यानि शास्त्राणि शिल्पानि विविधानि च ॥ १६ ॥ जन्मनामयुतं साग्रं मम स्मृतिपथं गतम् ॥ उत्पन्नज्ञानबोधस्य वेदैः किं मे प्रयोजनम् ॥ निर्वेदाः परितोषाश्च क्षयवृद्ध्युदये रताः ॥ १७ ॥

दिया तो भी पिता स्नेहके वश हो उससे वारंवार कहने लगे ॥ १४ ॥ जब पुत्रसे स्नेहवश पिताने ऐसे प्रलोभी मधुर वचनोंसे वारंवार कहा, तब सुमति कुछेक हँसकर पितासे बोला ॥ १५ ॥ हे तात ! आप मुझको इस समय जिस विषयका उपदेश देते हैं, मैंने अनेकवार इसका अभ्यास किया है और अन्यान्य नानाशास्त्र और बहुत प्रकारसे शिल्पशास्त्रका भी मैंने अभ्यास किया है ॥१६॥ कुछ अधिक दशहजारवर्षकी बात मुझको स्मरण है, मैंने अनेक वार दुःख पाया है और अनेक बार संतुष्ट हुआ हूं और अनेक वार क्षय वृद्धिके उदयमें रत हुआ हूं, जब ज्ञान प्राप्त है, तो वेदसे क्या प्रयोजन है ॥१७॥

मेरा अनेक वार शत्रु मित्र और कलत्रके सहित मिलाप तथा वियोग हुआ है, अनेक माता और अनेक पिता देखे हैं ॥ १८ ॥ हजारों सुख दुःख अनुभव किये हैं, अनेक बान्धव पाये हैं और पिताभी अनेक प्रकार देखे हैं ॥ १९ ॥ मल मूत्रसे भरे स्त्रीके जठरमें मैंने अनेकवार वास किया है, सहस्र रहस्र रोगोंकी दारुण यंत्रणा भोगी है ॥ २० ॥ गर्भयंत्रणा वा बाल्य यौवन और वृद्ध अवस्थामें जितनी वार जैसा दुःख भोगा है, वह सब मुझको स्मरण है ॥ २१ ॥ मैंने कितनीही वार ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, पशु, कीट, मृग और पक्षीकी योनिमें जन्म ग्रहण किया है ॥ २२ ॥ जिस

शत्रुमित्रकलत्राणां वियोगाः सङ्गमास्तथा ॥ मातरो विविधा दृष्टाः पितरो विविधास्तथा ॥ १८ ॥ अनुभूतानि सौख्यानि दुःखानि च सहस्रशः ॥ बान्धवा बहवः प्राप्ताः पितरश्च पृथग्विधाः ॥ १९ ॥ विण्मूत्रपिच्छिले स्त्रीणां तथा कोष्ठे मयोषितम् ॥ पीडाश्च सुभृशं प्राप्ता रोगाणां च सहस्रशः ॥ २० ॥ गर्भदुःखान्यनेकानि बालत्वे यौवने तथा ॥ वृद्धतायां तथाप्तानि तानि सर्वाणि संस्मरे ॥ २१ ॥ ब्राह्मणक्षत्रियविशां शूद्राणां चापि योनिषु ॥ पुनश्च पशुकीटानां मृगाणामथ पक्षिणाम् ॥ २२ ॥ तथैव राजभृत्यानां राज्ञां चाहवशालिनाम् ॥ समुत्पन्नोऽस्मि गेहेषु तथैव तव वेश्मनि ॥ २३ ॥ भृत्यतां दासतां चैव गतोऽस्मि बहुशो नृणाम् ॥ स्वामित्वमीश्वरत्वं च दरिद्रत्वं तथा गतः ॥ २४ ॥ हतं मया हतंश्चान्यैर्हतं मे घातितं तथा ॥ दत्तं ममान्यैरन्येभ्यो मया दत्तमनेकशः ॥ २५ ॥ पितृमातृसुहृद्भ्रातृकलत्रादिकृतेन च ॥ तुष्टोऽसकृत्तथा दैन्यमश्रुधौताननो गतः ॥ २६ ॥

प्रकार आपके घर उत्पन्न हुआ हूं ऐसेही अनेक अनेकवार राजसेवक और अनेकानेक योधाओंके घर जन्म लिया है ॥ २३ ॥ मैं अनेकवार अनेक मनुष्योंका भृत्य और दास हुआहूं, अनेक वार स्वामित्व, प्रधानत्व और दरिद्रता भोगी है ॥ २४ ॥ मैंने अनेकवार अनेक मनुष्योंको मारा है तथा अनेकवार कितनेही मनुष्योंने मुझको और मैंने उनको मारा है, मैंने अनेकवार दान किया है और अनेकबार मैंने औरोंसे लिया है ॥ २५ ॥ पिता, माता, सुहृद, भ्राता और स्त्री इत्यादिसे मैं कितनीही वार संतुष्ट हुआहूं और अनेकवार दीन दशाको प्राप्त होकर आंसुओंके जलसे मुख धोया है ॥ २६ ॥

हे तात ! मैंने इस प्रकार संकटमय संसारचक्रमें निरन्तर भ्रमण करते करते मोक्ष देनेवाला ज्ञान प्राप्त किया है ॥२७॥ इस प्रकार ज्ञानलाभ करनेसे ऋक्, यजुः और साम नामक समस्त क्रियाकलाप मुझको त्रिगुण और असम्यक् विदित होती है ॥२८॥ अत एव जब मुझको ज्ञान प्राप्त होगया है और गुरुविज्ञानमें तृप्त होकर चेष्टारहित और सदात्मा हुआहूं, तो फिर मेरा वेदज्ञानसे क्या प्रयोजन है ॥२९॥ सुतरां छः प्रकारकी क्रिया, सुख, दुःख, हर्ष, रस और गुणहीन ब्राह्म परमपदको मैं निःसन्देह प्राप्त हूंगा ॥ ३० ॥ और रस, हर्ष, भय, उद्वेग, क्रोध, अमर्ष और बुढ़ापेके द्वारा सदा नितान्त आकुल तथा मृग

एवं संसारचक्रेऽस्मिन्भ्रमता तात सङ्कटे ॥ ज्ञानमेतन्मया प्राप्तं मोक्षसम्प्राप्तिकारकम् ॥ २७ ॥ विज्ञाते यत्र सर्वोऽयमृग्यजुःसामसंज्ञितः ॥ क्रियाकलापो विगुणो न सम्यक्प्रतिभाति मे ॥ २८ ॥ तस्मादुत्पन्नबोधस्य वेदैः किं मे प्रयोजनम् ॥ गुरुविज्ञानतृप्तस्य निरीहस्य सदात्मनः ॥ २९ ॥ षट्प्रकारक्रियादुःखसुखहर्षरसैश्च यत् ॥ गुणैश्च वर्जितं ब्रह्म तत्प्राप्स्यामि परं पदम् ॥ ३० ॥ रसहर्षभयोद्वेगक्रोधामर्षजवागुरा ॥ विज्ञाता नृमृगग्राहिसंघपाशशताकुला ॥ ३१ ॥ तस्माद्यास्याम्यहं तात त्यक्त्वेमां दुःखसन्ततिम् ॥ त्रयीधर्ममधर्माढ्यं किं पापफलसन्निभम् ॥ ३२ ॥ पक्षिण ऊचुः ॥ तस्य तद्वचनं श्रुत्वा हर्षविस्मयगद्गदम् ॥ पिता प्राह महाभागः स्वसुतं हृष्टमानसः ॥ ३३ ॥ पितोवाच ॥ किमेतद्वदसे वत्स कुतस्ते ज्ञानसम्भवः ॥ केन ते जडता पूर्वमिदानीं च प्रबुद्धता ॥ ३४ ॥ किन्नु शापविकारोऽयं मुनिदेवकृतस्तव ॥ यत्ते ज्ञानं तिरोभूतमाविर्भावमुपागतम् ॥ ३५ ॥

श्वानके पकडनेवाले सैकडों बंधनमें व्याप्त ॥३१॥ इस कारण हे पिता ! मैं इस दुःखरूप प्रवाहको छोडकर जाऊंगा त्रयीविद्याका धर्म अधर्मसा दीखता है, इसको त्याग निःसन्देह ब्राह्मपद प्राप्त करूंगा ॥३२॥ पक्षी बोले–पुत्रका यह वचन सुन महाभाग पिताने प्रसन्नचित्त और हर्षविस्मययुक्त गद्गद वाणीके द्वारा अपने पुत्रसे फिर कहा ॥३३॥ पिता बोले–हे वत्स ! तुम यह क्या कहते हो ! कहांसे तुमको ऐसा ज्ञान मिला पहिले तुम जडस्वभाव थे, अब कहांसे ऐसी ज्ञान बुद्धि उत्पन्न हुई ? ॥३४ ॥ तुम्हारा छिपाहुआ ज्ञान जो सहसा प्रगट हुआ, यह क्या किसी मुनि वा देवताके शापका विकार था ? ॥३५॥

पुत्रने कहा—हे तात ! मेरा यह सुखदुःखप्रदायक पहिला वृतान्त तथा मैं अन्य जन्ममें जो था और जो जो हुआ था, वह सब कहता हूं, सुनो ॥ ३६ ॥ मैं पूर्व जन्ममें एक ब्राह्मण था, तब मैंने परमात्मामें निरन्तर आत्माको लीन करके आत्मविद्यामें परमानिष्ठालाभ करी थी ॥ ३७ ॥ सदा योगयुक्त रहनेसे साधुता अभ्यास, सत्संयोग, सत्स्वभाव, विचार, विधिशोधन अर्थात् विधियोंका उद्धार ॥ ३८ ॥ और निरन्तर परमात्मामें युक्त रहनेसे उस जन्ममें मैं अत्यन्त प्रसन्न था और शिष्योंका सन्देहनिवारण करनेवाला होकर आचार्यकी पदवीको प्राप्त हुआ था ॥ ३९ ॥ कुछ काल बीतने पर मैं ऐकान्तिक होगया। फिर अज्ञानसे आकृष्ट स्वभाव हो प्रमादके कारण यद्यपि व्याकुल होगया ॥ ४० ॥ किन्तु तो भी उस मृत्युकालतक मेरी स्मृति लोप

पुत्र उवाच ॥ शृणु तात यथावृत्तं ममेदं सुखदुःखदम् ॥ यश्चाहमासमन्यस्मिञ्जन्मन्यस्मत्परं तु यत् ॥ ३६ ॥ अहमासं पुरा विप्रो न्यस्तात्मा परमात्मनि ॥ आत्मविद्याविचारेषु परां निष्ठामुपागतः ॥३७॥ सततं योगयुक्तस्य सतताभ्याससङ्गमात् ॥ सत्संयोगात्स्वस्वभावाद्विचारविधिशोधनात् ॥ ३८ ॥ तस्मिन्नेव परा प्रीतिर्ममासद्युंजतः सदा ॥ आचार्यतां च संप्राप्तः शिष्यसन्देहहृत्तमः ॥ ३९ ॥ ततः कालेन महता ऐकान्तिकमुपागतः॥ अज्ञानाकृष्टसद्भावो विपन्नश्च प्रमादतः ॥ ४० ॥ उत्क्रान्तिकालादारभ्य स्मृतिलोपो न मेऽभवत् ॥ यावदब्दं गतं चैव जन्मनां स्मृतिमागतम् ॥ ४१ ॥ पूर्वाभ्यासेन तेनैव सोऽहं तात जितेन्द्रियः ॥ यतिष्यामि तथा कर्तुं न भविष्ये यथा पुनः ॥ ४२ ॥ ज्ञानदानफलं ह्येतद्यज्जातिस्मरणं मम ॥ न ह्येतत्प्राप्यते तात त्रयीधर्माश्रितैर्नरैः ॥ ४३ ॥ सोऽहं पूर्वाश्रमादेव निष्ठाधर्ममुपाश्रितः ॥ एकान्तित्वमुपागम्य यतिष्याम्यात्ममोक्षणे ॥ ४४ ॥

नहीं हुई, अतएव जन्मके समयसे जितने वर्ष बीते हैं, वह सब मुझको स्मरण हैं ॥ ४१ ॥ इस कारण हे तात ! मैं पूर्वाभ्यासके बलसे जितेन्द्रिय होकर फिर वैसाही यत्न करूंगा ॥ ४२ ॥ जिससे मैं इस ज्ञान और दानका फलस्वरूप जातिस्मर हुआ हूं, अर्थात् सब जन्मोंका वृत्तान्त मुझे स्मरण है । हे पिता ! त्रयीधर्मका आश्रय करनेवाले मनुष्य इस प्रकार जातिस्मर नहीं होसकते ॥ ४३ ॥ मैं पूर्वजन्मार्जित निष्ठा धर्मके आश्रयसे ऐकान्तिकत्व लाभ करके आत्ममोक्षमें यत्नवान् हूंगा ॥ ४४ ॥

अतएव हे महाभाग ! आपके हृदयमें जो कुछ संशय है वह कहिये, मैं एकमात्र उपायसेही उस विषयमें आपकी प्रीति उत्पन्न कराकर उऋण हूंगा ॥ ४५ ॥ पक्षी बोले—अनन्तर उसके पिताने उसका यह वचन सुन श्रद्धायुक्त हो, जीवोंके जन्ममृत्युविषयमें आपने मुझसे जिस प्रकार पूछा है, उन्होंने भी पुत्रसे उसी प्रकार पूछा था ॥ ४६ ॥ पुत्रने कहा—हे तात ! मैंने वारंवार जो अनुभव किया है, वह यथातत्त्व कहता हूं सुनो, यह जो संसारचक्र है, इसकी जरा भी कहीं स्थिति नहीं है ॥ ४७ ॥ हे पिता ! मैं आपकी आज्ञासे वह सब वृत्तान्त कहता हूं और कोई भी मृत्युकालकी सम्पूर्ण घटनाओंका वर्णन करनेमें समर्थ नहीं होगा ॥ ४८ ॥ देहमें स्थित हुआ पित्त कुपित होकर ईंधनके विना भी तीव्र वायुके संचालनेसे दीप्यमान होता है और सब मर्म-

तद् ब्रूहि त्वं महाभाग यत्ते सांशयिकं हृदि ॥ एतावतापि ते प्रीतिमुत्पाद्यानृण्यमाप्नुयाम् ॥४५॥ पाक्षिण ऊचुः ॥ पिता प्राह ततः पुत्रं श्रद्दधत्तस्य तद्वचः ॥ भवता यद्वयं पृष्टाः संसारग्रहणाश्रयम् ॥४६॥ पुत्र उवाच ॥ शृणु तात यथा तत्त्वमनुभूतं मयाऽसकृत् ॥ संसार-चक्रमजरं स्थितिर्यस्य न विद्यते ॥ ४७ ॥ सोऽहं वदामि ते सर्वं तवैवानुज्ञया पितः ॥ उत्क्रान्तिकालादारभ्य यथा नान्यो वदि-ष्यति ॥ ४८ ॥ ऊष्मा प्रकुपितः काये तीव्रवायुसमीरितः ॥ भिनत्ति मर्म स्थानानि दीप्यमानो निरिन्धनः ॥ ४९ ॥ उदानो नाम पवनस्ततश्चोर्ध्वं प्रवर्त्तते ॥ भुक्तानामम्बुभक्ष्याणामधोगतिनिरोधकृत् ॥ ५० ॥ ततो येनाम्बुदानानि कृतान्यन्नरसास्तथा ॥ दत्ताः स तस्य आह्लादमापदि प्रतिपद्यते ॥५१॥ अन्नानि येन दत्तानि श्रद्धापूतेन चेतसा ॥ सोऽपि तृप्तिमवाप्नोति विनाप्यन्नेन वै तदा ॥५२॥ येना-नृतानि नोक्तानि प्रीतिभेदः कृतो न च ॥ आस्तिकः श्रद्दधानश्च स सुखं मृत्युमृच्छति ॥ ५३ ॥

स्थानको भेदन करता है ॥ ४९ ॥ और उदान नामक शरीरस्थ वायु उसके ऊपर वर्तमान होकर जलीय समस्त भक्ष्य वस्तुकी अधोगति निरोध करती है सुतरां उस समय प्राणीके आत्माका वियोग होता है ॥ ५० ॥ जिसने जल वा अन्न, रस दान किया है, वही उस मृत्युरूप आपत्कालमें प्रसन्न होते हैं ॥ ५१ ॥ जिन्होंने श्रद्धासहित पवित्रमनसे अन्नदान किया है, वह विना अन्न भी उस समय तृप्तिलाभ करते हैं ॥ ५२ ॥ जो पुरुष कभी मिथ्या नहीं बोलते, किसीकी प्रीतिमें भेद नहीं कराते, आस्तिक और श्रद्धावान् हैं, उन्हींकी सुखसे मृत्यु होती है ॥ ५३ ॥

